'शिव' ग्रन्थमाला : ग्रन्थाङ्क–१

# बगलामुखी-रहस्यम्

अर्थात्

## बगलोपासनपद्धतिः

( बगलापञ्चाङ्ग-नित्यार्चन-पूजापद्धति-दीपदानादि-
विविध-विषय-समलङ्कृता )

'शिवदत्ती'-हिन्दीव्याख्या-सहिता

सम्पादक तथा टीकाकार

आचार्य पण्डित श्रीशिवदत्तमिश्र शास्त्री

व्याकरणाचार्य, साहित्यवारिधि, तन्त्ररत्नाकर

प्रकाशक :

श्री ठाकुर प्रसाद पुस्तक भण्डार

कचौड़ीगली, वाराणसी–२२१००१

सन् 2001 ई०

स्वर्गीय स्नेहगर्भा

# मातृचरण जयन्ती

की

पुण्य स्मृति में

सादर

स म र्पि त

पय रूप में जिस ज्ञान-गरिमा से सतत सन्तुष्टि दी,
विद्या, विवेक, विनीत भावों से हृदय को पुष्टि दी।
उन भावनाओं को जननि ! श्रद्धा-सुमन के रूप में—
सादर समर्पित चरण में लो भेंट भक्ति स्वरूप में॥

चरण-सेवी

—'शिवदत्त मिश्र'

# प्राक्कथन

'बगला सर्वसिद्धिदा' के अनुसार यह निश्चित है कि संयम-नियमपूर्वक तन्निष्ठ हो बगलामुखी के पाठ-पूजा तथा मन्त्रानुष्ठान करने वाले उपासकों को—'सर्वान् कामानवाप्नुयात्'—सर्वाभीष्ट की सिद्धि अवश्यमेव होती है, क्योंकि शत्रु-विनाश, मारण-मोहन, उच्चाटन और वशीकरण के लिए बगलामुखी से बढ़कर अन्य कोई देवता नहीं हैं। मुक़दमे में विजय-प्राप्ति के लिए तो यह रामबाण है। प्रस्तुत पुस्तक के अनुसार पूजा-पाठ-जप तथा मन्त्रानुष्ठान से बगला-उपासकों को सर्वथा समृद्धि अवश्यम्भावी है।



आचार्य पं० शिवदत्त मिश्र

चिरकाल से कई श्रद्धालु बगला-स्नेहियों तथा श्री द्वारिका प्रसाद जी अग्रवाल, वाराणसी के साग्रह प्रार्थना से अनेक कार्य-व्यस्त रहने पर भी इस कार्य में मैं प्रवृत्त हुआ। अब तक के प्रकाशित बगलामुखी स्तोत्र की जितनी भी पुस्तकें उपलब्ध हैं, वे सभी प्राय: अशुद्ध एवं पाठभ्रष्ट हैं। समस्त बगला-साहित्य का एकत्र शुद्ध संग्रह तो कोई मिलता ही नहीं। शुद्ध पुस्तक से पाठ-पूजा द्वारा पाठकर्ता तथा यजमान दोनों का कल्याण और शीघ्र फलप्राप्ति भी निश्चित है। इसके लिए महाभाष्यकार ने ठीक ही कहा है।

**'एकः शब्दः स्वरतो वर्णतो वा मिथ्या प्रयुक्तो न तमर्थमाह।**
**स वाग्वज्रो यजमानं हिनस्ति यथेन्द्रशत्रुः स्वरतोऽपराधात् ॥'**

अर्थात् एक शब्द भी स्वर, वर्ण तथा अर्थहीन उच्चारण करने पर वाणीरूपी वज्र से यजमान को वैसे ही विनाश करता है जैसे इन्द्र ने कभी वृत्रासुर को मारा था। इन सभी बातों को ध्यान में रखकर ही, मैंने प्रस्तुत पुस्तक का यथासाध्य शुद्ध एवं सर्वश्रेष्ठ संस्करण निकालने की चेष्टा की है।

इसमें बगलामुखी पंचांग—१. बगलापटल, २. बगलास्तोत्र, ३. बगलाकवच, ४. बगलाहृदय, ५. बगलाशतनाम—बगलासहस्रनाम, पिताम्बरो-(बगलो)पनिषद्, बगलाब्रह्मास्त्र, बगलामुखीमन्त्रप्रयोग, बगलोपासनविधि, बगलादीपदान विधि, बगलोत्पत्तिकारण एवं बगलानित्यार्चन-पद्धति आदि अनेक विषयों का संग्रह है। श्रद्धालु पाठकों के सुविधार्थ संक्षिप्त 'शिवदत्ती' नामक हिन्दी टीका भी दे दी गयी है, जिससे इसकी उपयोगिता और भी अत्यधिक बढ़ गयी है।

इस संस्करण की प्रधान विशेषता तो यह है कि बगलामुखी की आराधना-उपासना में प्रयुक्त आवश्यक मुद्राओं का भी उल्लेख टिप्पणी में कर दिया गया है, जो बहुत ही लाभदायक सिद्ध हुआ है।

इस पद्धति से बगला-पाठ-पूजा एवं मन्त्रानुष्ठान करने वाले प्रेमियों का कुछ भी उपकार हुआ तो मैं अपना परिश्रम सफल समझूंगा।

अपने परम स्नेही मित्र एवं काशी के ख्यातिप्राप्त तान्त्रिक एवं दैवज्ञरत्न पं० श्री कन्हैयालालजी दीक्षित के सुयोग्य विद्वान् पुत्र पं० श्री वामनजी दीक्षित मन्त्रशास्त्री को भी मैं नहीं भूल सकता, जिनकी असीम अनुकम्पा से उनके ग्रन्थभण्डार से सम्पादन में प्रयुक्त हस्तलिखित प्राचीन पुस्तकें सुविधानुसार देखने को मुझे मिली हैं।

इसका संशोधन-सम्पादन भी मैंने बड़ी सावधानी के साथ किया है, फिर भी मानव-दोष से सम्भव त्रुटियों के लिए क्षमा-प्रार्थी हूँ।

महाशिवरात्रि
२७ फरवरी, १९९५ ई०

**—शिवदत्त मिश्र शास्त्री**

सी. के. ५/२६ए., भिखारीदास लेन,
(ठठेरी बाजार), वाराणसी-१

भूतपूर्व काशी हिन्दू विश्वविद्यालयान्तर्गत संस्कृतमहाविद्यालयाध्यक्ष,

कवितार्किक, चक्रवर्ती पण्डित श्रीमहादेव पाण्डेय, वर्तमान

काशीस्थ-ऊर्ध्वाम्नाय सुमेरु पीठाधीश्वर, अनन्त

श्रीविभूषित पूज्यपाद जगद्गुरु शङ्कराचार्य

स्वामी श्री महेश्वरानन्द जी

सरस्वती महाराज

की

# शुभाशंसा

करुणावरुणालय प्रभु की अहैतुकी कृपा का पात्र प्राणी सदा अपने अथक प्रयत्नों द्वारा परम पुरुषार्थ की प्राप्ति हेतु शास्त्रसम्मत एवं आचार्यानुमोदित साधनों का सविधि अनुष्ठान करता है। कर्मयोग, भक्तियोग एवं ज्ञानयोग तीनों की उपादेयता अधिकारी भेद से मानी जाती है। जीव इन्हीं उपकरणों के सहारे अपने मल, विक्षेप तथा आवरण से छूटता है। भक्ति-उपासना की तो अमोघ महिमा है। आद्यशंकराचार्यजी 'मोक्ष-साधन-सामग्रयां भक्तिरेव गरीयसी' का उल्लेख 'विवेक-चूडामणि' में करते हैं। गीता में, 'अनन्येनैव योगेन मां ध्यायन्त उपासते' का विशेष महत्त्व बतलाया गया है। 'त्वमेव माता च पिता त्वमेव' आदि अनेक प्रमाणों द्वारा शक्ति-शक्तिमान् का अभेद सर्वमान्य है। 'लक्ष्मी-नारायण', 'गौरी-शंकर', 'सीता-राम'; 'राधे-श्याम' आदि सभी युगल-नामोपासना में शक्ति का ही प्रथम स्थान है, अतः शक्ति की उपासना से सम्बन्धित अनेक पद्धतियाँ आगमों में भरी पड़ी हैं। दस महाविद्याओं एवं उनका भुक्ति-मुक्ति-प्रदायिनी उपासनाओं और पद्धतियों का उल्लेख सभी संहिताओं, पुराणों एवं तन्त्रग्रन्थों में बहुतायत से पाया जाता है।

'बगलामुखी' देवी की गणना दस महाविद्याओं में है, अतएव श्री बगला से सम्बन्धित पटल, स्तोत्र, कवच, हृदयस्तोत्र, शतनामस्तोत्र, सहस्रनाम-स्तोत्र, पीताम्बरोपनिषद्, ब्रह्मास्त्र, मन्त्रप्रयोग, उपासनाविधि, दीपदान-विधि, उत्पत्तिकारण, नित्यार्चन, बलिदान आदि सभी अंगों का बड़ा ही रहस्यमय महत्त्व है। वे सभी अंग एक ही ग्रन्थ में अब तक अनुपलब्ध रहे, अतः इस ग्रन्थ की उपादेयता निर्विवाद है। इसमें भाषा-टीका द्वारा सामान्य साधक के लिए समुचित मार्ग-प्रदर्शन प्रदान किया गया है। विद्वान् लेखक, व्याकरणाचार्य पण्डित श्रीशिवदत्त मिश्र शास्त्री द्वारा रचित शक्ति की उपासना में यह ग्रन्थ एक विशेष योगदान का परिचायक है। इस ग्रन्थ में उपासना के उत्तमोत्तम कतिपय विशेष गुणों का उल्लेख भी न्यायसंगत ही है।

उपासना-पद्धति में 'एवं ध्यात्वा मानसोपचारैः सम्पूज्य; बाह्यपूजामारभेत्' के उल्लेख से मानसपूजा की प्राथमिकता एवं उत्तमता की पुष्टि की गयी है। मन्त्रमहोदधि से मुद्राओं का संकलन भी बड़ा ही उपयोगी है।

सहस्रनामस्तोत्र में 'जीवन् धर्मार्थभोगी स्यात् मृतो मोक्षपतिर्भवेत्' इस फलश्रुति द्वारा भुक्ति-मुक्ति दोनों की प्राप्ति का यह स्तोत्र साधन है।

पीताम्बरोपनिषद्, उपनिषद् विद्या के अनुकूल साधक को अमृतत्त्व, सृष्टि-स्थिति-संहारकर्तृत्व, सर्वेश्वरत्व, वैष्णवत्व आदि के साथ-साथ जीवन्मुक्ति एवं उसके एकमात्र साधन नैष्ठिक संन्यास की प्राप्ति का साधन है।

शक्ति की उपासना में शत्रु के नाश, स्तम्भन, उच्चाटन आदि का वर्णन फलश्रुति के रूप में मिलता है। बाह्य शत्रुओं की अपेक्षा आन्तरिक शत्रु विशेष प्रबल होते हैं। उन पर विजय प्राप्त करना परम फल है।

तन्त्रशास्त्रोपदिष्ट मधु, लाजादि से हवन, धतूर, मैनसिल आदि का लेप, गौ का धारोष्ण दूध, शर्करा-मधु-मिश्रित आदि के उपचारात्मक प्रयोगों का बड़ा ही रहस्यमय वर्णन उपासना की पद्धति में वर्णित है।

दीपदान बाह्याभ्यन्तर दोनों प्रकार के अन्धकारों का नाशक एवं प्रशस्त मार्ग-प्रदर्शक है, 'ज्ञानदीपेन भास्वता' की महिमा अवर्णनीय है।

अर्चन-पद्धति में छहों आवरणों में पृथक्-पृथक् अर्चन की पद्धति का विशेष रूप से उल्लेख पूजा में एक रहस्यमय स्थान रखता है। इसी से सभी चक्रों में साधक की प्रगति होती है।

अन्त में साधक, जो सर्वविघ्न समन्वित है, वह काम-क्रोधादि का सर्वविघ्नेश्वरी के चरणों में बलिदान कर सदा के लिए सुखी होता है।

इस ग्रन्थ के पठन से यह स्पष्ट है कि, पण्डित शिवदत्तजी मिश्र ने अनेक तान्त्रिक ग्रन्थों का शोध-खोज एवं अध्ययन कर इस उपासना-पद्धति की रचना की है। इनके पूर्व रचित—बृहत् स्तोत्र-रत्नाकर (१९६८), हनुमद्-रहस्य (१९७१), गायत्री-रहस्य अथवा गायत्री-पंचांग (१९६८), गायत्रीतन्त्र (१९६०), पाराशरस्मृति (१९६९), वांछाकल्पलता (१९६९), सूक्त-संग्रह (१९६८), छन्द-प्रकाश (१९६६) एवं अनेकविध स्तोत्र-साहित्य और परीक्षोपयोगी ग्रन्थ भी ऐसे ही उत्तम प्रयत्न एवं ठोस अध्ययन के परिचायक हैं।

मेरी शुभ-कामना है कि इस उपासना-पद्धति से उपासकों को एक नवीन रहस्यमय स्फूर्ति एवं प्रेरणा प्राप्त होगी, जिससे वे परमोपास्या मंगलमयी पराशक्ति की सफल उपासना में कृतकृत्य होंगे। साथ ही, इसके रचयिता पण्डित श्री शिवदत्त जी मिश्र को इस मंगलमय शिव-संकल्प हेतु अनेक शुभाशीर्वाद।

धर्मसंघ, दुर्गाकुण्ड,
वाराणसी
चैत्र कृष्ण ५ रवि, २०२८

**महेश्वरानन्द सरस्वती**
(जगद्गुरु शंकराचार्य)

वाराणसी के सुप्रसिद्ध विद्वान्, अनेक ग्रन्थों के प्रणेता, भूतपूर्व प्रिन्सिपल टाउन डिग्री कालेज बलिया, अखिल भारतीय विक्रम-परिषद् वाराणसी के संस्थापक, आचार्य पण्डित श्री सीताराम जी चतुर्वेदी एम० ए० (हिन्दी, संस्कृत, पालि, प्राचीन भारतीय इतिहास तथा संस्कृति), बी० टी०, एल्-एल्० बी०, साहित्याचार्य

की

## मंगल-कामना

आचार्य पण्डित श्रीशिवदत्त मिश्र शास्त्री जी की अनेक पुस्तकों का परिचय प्राप्त करने का शुभावसर मिला, जिनमें बृहत्-स्तोत्ररत्नाकर, गायत्री-रहस्य, हनुमद्-रहस्य, शिव-रहस्य, राम-रहस्य, पाराशरस्मृति, वांछाकल्पलता, बगलामुखी-रहस्य अर्थात् बगलोपासन-पद्धति, अन्नपूर्णा व्रत-कथा, अन्नपूर्णा-स्तोत्र, संकटा-स्तुति, संकटाव्रत-कथा, सूक्त-संग्रह, दुर्गाकवच, गंगालहरी, प्रत्यंगिरा स्तोत्र, विपरीत प्रत्यंगिरा स्तोत्र, लक्ष्मीनारायण हृदय, ऋणमोचन मङ्गल-स्तोत्र, नारायण कवच, लांगूलास्त्र-शत्रुञ्जय-हनुमत्स्तोत्र, शनिस्तोत्र, पुरुष-सूक्त, श्रीसूक्त, आदित्य हृदय स्तोत्र, प्रदोष व्रत कथा आदि प्रमुख हैं।

इनमें-से हनुमद्-रहस्य के अन्तर्गत हनुमत्पूजापद्धति, हनुमत्कवच, पंचमुखहनुमत्कवच, हनुमत्सहस्रनाम स्तोत्र तथा कल्प आदि देकर इस ग्रन्थ को अत्यन्त उपादेय और सर्वांग सम्पन्न बनाने में शास्त्री जी ने कोई कमी

नहीं छोड़ी है। इसी तरह बगलोपासन-पद्धति में भी बगलामुखी-पूजापद्धति, बगलामुखीतन्त्र, "बगलापंचांग, बगलासहस्रनाम, पीताम्बरोपनिषद् तथा उपासनाविधि आदि विविध विषय द्वारा ग्रन्थ को अत्यन्त उपयोगी बना दिया है।

जिस परिश्रम, अध्यवसाय, एकाग्रता और सौमनस्य के साथ भारतीय संस्कृति के विविध अंगों का स्पष्टीकरण करके, उन्हें जन-सामान्य के लिए उपयोगी बनाने का शास्त्री जी ने जो प्रयास किया है, उसका मैं हृदय से अभिनन्दन करता हूँ और यह मंगल कामना करता हूँ कि श्री मिश्र जी का यह प्रयास निरन्तर निर्बाध गति से चलता रहे।

६३/४३, उत्तर बेनिया बाग,
वाराणसी,
१५।९।१९७१

—आचार्य सीताराम चतुर्वेदी

बगलामुखी की उपासना का

# कुछ संक्षिप्त परिचय

बगलामुखमिव मुखं यस्याः सा (बहुव्रीहि समास, उत्तरपदलोप, बगला-मुख+ङीप्) बगलामुखी—अर्थात् बगला के समान मुखवाली देवी।

**प्रयोजन (उद्देश्य)**—मारण, मोहन, उच्चाटन, वशीकरण, अनिष्ट ग्रहों की शान्ति, मनचाहे व्यक्ति का मिलन, धनप्राप्ति एवं मुकदमे में विजय प्राप्त करने के लिए इस स्तोत्र का पाठ, जप और अनुष्ठान शीघ्र फलदायक है।

**जप का स्थान**—शुद्ध, एकान्त स्थान या घर पर ही, पर्वत की चोटी, घनघोर जंगल, सिद्ध पाषाण-गृह अथवा प्रसिद्ध नदियों के संगम पर, अपनी सुविधानुसार रात्रि या दिन में, बगलामुखी का अनुष्ठान करे। पर एक वस्त्र और खुले स्थान का निषेध है। अर्थात् स्नान, सन्ध्योपासनादि नित्य-नैमित्तिक क्रियाओं से निवृत्त हो पीली धोती, दुपट्टा या गमछा लेकर जप करे। यदि खुला स्थान हो, तो ऊपर से कपड़ा या चँदोवा वगैरह लगा लेना चाहिए। कहा भी है—

**एकान्ते निर्जने रम्ये शुचौ देशे गृहेऽपि वा।**
**पर्वताग्रे महारण्ये सिद्धशैलमये गृहे।**
**सङ्गमे च महानद्यो निशायामपि साधयेत्॥**

अपि च—

**नैकवासा न च द्वीपे नाऽन्तरिक्षे कदाचन।**
**श्रुति-स्मृत्युदितं कर्म न कुर्यादशुचिः क्वचित्॥**

**वस्त्र तथा पुष्प विचार**—बगलामुखी के अनुष्ठान में सभी वस्तु पीली ही होनी चाहिए। जेसे—पीली धोती, दुपट्टा, हरदी की गाँठ का माला, पीला आसन, पीत पुष्प एवं पीत वर्णवाली बगलामुखी देवी में ही तल्लीन होने का विधान है। यथा—

**सर्वपीतोपचारेण पीताम्बरधरो नरः।**
**जपमाला च देवेशि! हरिद्राग्रन्थिसम्भवा।**
**पीतासनसमारूढः पीतध्यानपरायणः॥**

**भोजन**—मध्याह्न में दूध, चाय, फलाहार आदि तथा रात्रि में हविष्यान्न, (केसरिया खीर, बेसन के लड्डू, बूंदिया, पूड़ी, शाक आदि) ग्रहण करे।

**जप-विधान**—अनुष्ठानकर्ता को चाहिए कि, अपने बड़े-छोटे कार्य के

अनुसार—

**'ॐ ह्लीं बगलामुखि सर्वदुष्टानां वाचं मुखं पदं स्तम्भय जिह्वां कीलय बुद्धि विनाशय ह्लीं ॐ स्वाहा'।**[1]

इस मन्त्र का एक लाख या दस हजार जप, २१ दिन, ११ दिन, ९ दिन या ७ दिन में करे। यदि पास में बगलामुखी देवी का मन्दिर हो, तो उसमें करे, अथवा किसी शुद्ध स्थान पर एक छोटी चौकी अथवा पट्टा (पीढ़ा) पर पीला वस्त्र बिछाकर, उस पर पीले चावल से अष्टदल कमल का निर्माण कर, उस पर बगलामुखी देवी का चित्र (फोटो) स्थापित कर आवाहन-पूर्वक गन्ध, पुष्प आदि षोडशोपचार से पूजन कर जप आरम्भ करे।

प्रथम दिन जितनी संख्या में जप करे उसी क्रम से प्रति दिन करना चाहिए। बीच में न्यूनाधिक करने से जप खण्डित हो जाता है। कहा भी है—

**यत्संख्यया समारब्धं तत्कर्त्तव्यमहर्निशम्।**
**यदि न्यूनाधिकं कुर्याद् व्रतभ्रष्टो भवेन्नरः॥**

**हवन**—हरिद्रा आदि युक्त पीत द्रव्यों से जप का दशांश हवन, हवन का दशांश तर्पण, तर्पण का दशांश मार्जन एवं मार्जन का दशांश ब्राह्मण भोजन कराना चाहिए। इस प्रकार करने से साधक की निश्चय ही सिद्धि प्राप्त होती है। कहा भी है—

**पीतपुष्पार्चनं नित्यमयुतं जपमाचरेत।**
**तद्दशांशकृतो होमः पीतद्रव्यैः सुशोभनैः।**
**तर्पणादि ततः कुर्यान्मन्त्रः सिद्धयति मन्त्रिणः॥**

विभिन्न कामनाओं के लिए हवन-विधान

**स्तम्भन**—बगलामुखी मन्त्र में शत्रु का नाम तथा 'स्तम्भय स्तम्भय' पद जोड़कर दस हजार जप करने से शत्रु एवं उसकी गति का स्तम्भन होता है। तथा इस मन्त्र के द्वारा बुद्धि, शस्त्र, देव-दानव एवं सर्प आदि का भी स्तम्भन होता है।

जैसे—**'ॐ ह्लीं बगलामुखि सर्वदुष्टानां वाचं मुखं पदं मम अमुकनामकं शत्रुं स्तम्भय, स्तम्भय जिह्वां कीलय बुद्धि विनाशय ह्लीं ॐ स्वाहा'।**

**आकर्षण**—वित्तेभर का योनियुक्त तीन मेखला से सुशोभित सुन्दर कुण्ड

---

१. ॐ ह्लीं बगलामुखि सर्वदुष्टानां वाचं मुखं स्तम्भय जिह्वां कीलय कीलय बुद्धि नाशय ह्लीं ॐ स्वाहा। —शाक्तप्रमोद, पृष्ठ ३०४।

की रचना कर, कुशकण्डिका आदि के साथ विधि-विधान पूर्वक मधु, घी और शक्कर मिश्रित नमक से हवन करने पर सभी का आकर्षण निश्चय ही होता है। यह प्रयोग अनुभूत है।

नमक में हरताल और हरिद्रा मिलाकर आहुति प्रदान करने से भी शत्रु की बुद्धि एवं गति का स्तम्भन होता है।

**विद्वेषण (आपसी झगड़ा)**—तेल मिले हुए नीम की पत्ती द्वारा दशांश हवन करने से विद्वेषण (आपसी झगड़ा) होता है।

**मारण**—रात्रि में चिता की अग्नि में सरसों का तेल और भैंस के रुधिर (खून) से हवन करने पर शत्रु का मारण होता है।

**उच्चाटन**—शत्रु-उच्चाटन के लिए, गोध और कौवे के पंख से हवन करना चाहिए।

**रोगशान्ति**—कुम्हार की चाक की मिट्टी, चार-चार अंगुल रेंड़ की लकड़ी और त्रिमधु (मधु, घृत, शक्कर) युक्त लाजा-द्वारा हवन करने से समस्त रोगों की शान्ति होती है।

**वशीकरण**—बगलामुखी मन्त्र जप करने के पश्चात् सरसों से दशांश हवन करने पर साधक सबको निःसन्देह वश में कर लेता है।

**यथेच्छ धन-प्राप्ति**—दूध मिश्रित तिल एवं चावल द्वारा हवन करने से निश्चय ही धन-प्राप्ति होती है।

**सन्तान प्राप्ति**—अशोक और करवीर के पत्र द्वारा हवन करने से सन्तान-प्राप्ति होती है, यह प्रयोग अनुभूत है।

**शत्रु पर विजय**—शत्रु पर विजय-प्राप्ति के लिए साधक को चाहिए कि वह सेमर के फूलों से हवन करे।

**राजा का वशीकरण**—गुग्गुल और घी से हवन करने पर बहुत काल तक राजा वश में रहता है।

**कारागार से बन्दी की मुक्ति**—गुग्गुल और तिल द्वारा हवन करने से निश्चय ही कैदी कारागार से छूट जाता है।

**नोट**—विशेष जानकारी के लिए प्रस्तुत पुस्तक के पृष्ठ ९५ से १०० तक अवलोकन करें।

**—आचार्य पं० शिवदत्त मिश्र शास्त्री**

# विषयानुक्रमणिका



●

# बगलामुखी-पूजन-यन्त्रम्



:बिन्दुस्त्रिकोण-षट्कोण-वृत्ताष्टदलमेव च।
वृत्तं च षोडशदलं यन्त्रं च भूपुरात्मकम् ॥

श्रीबगलामुखीदेव्यै नमः



## बगलामुखी-ध्यानम्

जिह्वाग्रमादाय करेण देवीं
वामेन शत्रून् परिपीडयन्तीम् ।
गदाभिघातेन च दक्षिणेन
पीताम्बराढ्यां द्विभुजां नमामि ॥

# बगलामुखी-पूजापद्धतिः

## पूजनसङ्कल्पः

साधकः हस्ते जला-ऽक्षत-द्रव्याण्यादाय, 'ॐ तत्सदित्यादि-मास-पक्षादीन्' उल्लिख्य, मम समस्त-सदभीष्टसिद्ध्यर्थं न्यायालयेऽस्मत्पक्ष-विजयार्थं च श्रीभगवत्याः पीताम्बरायाः श्रीबगलामुखीदेव्याः यथा-लब्धोपचारेण पूजनमहं करिष्ये ।

साधक को चाहिए कि, वह सर्वप्रथम दाहिने हाथ में जल, पुष्प, अक्षत और द्रव्य लेकर 'ॐ तत्सदित्यादि' से 'पूजनमहं करिष्ये' तक पढ़कर भूमि पर जल छोड़ दे ।

## ध्यान

पीतपुष्पं गृहीत्वा, ध्यानं कुर्यात्—

मध्ये सुधाब्धि-मणिमण्डप-रत्नवेद्यां
सिंहासनोपरि-गतां परिपीतवर्णाम् ।
पीताम्बराभरण-माल्य-विभूषिताङ्गीं
देवीं स्मरामि धृत-मुद्गर-वैरिजिह्वाम् ।।
जिह्वाग्रमादाय करेण देवीं
वामेन शत्रून् परिपीडयन्तीम् ।
गदाभिघातेन च दक्षिणेन
पीताम्बराढ्यां द्विभुजां नमामि ।।

इति श्रीबगलामुख्यै नमः, ध्यानं समर्पयामि ।

हाथ में पीला फूल लेकर 'मध्ये सुधाब्धि०' से 'द्विभुजां नमामि' तक पढ़कर भगवती बगला का ध्यान करे ।

## आवाहन

ॐ हिरण्यवर्णां हरिणीं सुवर्णरजतस्रजाम् ।
चन्द्रां हिरण्मयीं लक्ष्मीं जातवेदो म ऽआवह ।।
आगच्छेह महादेवि ! सर्वसम्पत्प्रदायिनि ! ।
यावद् व्रतं समाप्येत तावत्त्वं सन्निधौ भव ।।

इति बगलामुख्यै देव्यै नमः, आवाहनं समर्पयामि ।

'ॐ हिरण्यवर्णां०' या 'आगच्छेह' श्लोक पढ़कर देवी का आवाहन करे ।

**आसन**

तां म ऽआवह जातवेदो लक्ष्मीमनपगामिनीम् ।
यस्यां हिरण्यं विन्देयं गामश्वं पुरुषानहम् ॥
प्रसीद जगतां मातः संसारार्णवतारिणी ।
मया निवेदितं भक्त्या आसनं सफलं कुरु ॥

इति बगलामुखीदेव्यै नमः, आसनं समर्पयामि ।

इससे बगलामुखी देवी के लिए आसन देवे ।

**पाद्य**

अश्वपूर्वां रथमध्यां हस्तिनादप्रबोधिनीम् ।
श्रियं देवीमुपह्वये श्रीर्मा देवी जुषताम् ॥
गङ्गादिसर्वतीर्थेभ्यो मया प्रार्थनयाहृ[illegible] ।
तोयमेतत्सुखस्पर्शं पाद्यार्थं प्रतिगृह्यत[illegible]म् ॥

इति पाद्यं समर्पयामि भगवती बगलायै नमः ।

इससे जल चढ़ावे ।

**अर्घ्य**

कां सोऽस्मितां हिरण्यप्राकारामार्द्रां ज्वलन्तीं तृप्तां [illegible]र्पयन्तीम् ।
पद्मे स्थितां पद्मवर्णां तामिहोपह्वये श्रियम् ॥
निधीनां सर्वदेवानां त्वमनर्घ्यगुणा ह्यसि ।
सिंहोपरिस्थिते देवि ! गृहाणाऽर्घ्यं नमोऽस्तु ते ॥

इत्यर्घ्यं समर्पयामि बगलामुख्यै नमः ।

इससे अर्घ्य समर्पण करे ।

**आचमन**

चन्द्रां प्रभासां यशसा ज्वलन्तीं श्रियं लोके देवजुष्टामुदाराम् ।
तां पद्मनेमिं शरणं प्रपद्ये अलक्ष्मीर्मे नश्यतां त्वां वृणोमि ॥

कर्पूरेण सुगन्धेन सुरभिस्वादु शीतलम् ।
तोयमाचमनीयार्थं देवीदं प्रतिगृह्यताम् ।।

इत्याचमनीयं समर्पयामि बगलामुख्यै नमः ।

इससे आचमन के लिए जल दे ।

## स्नान

आदित्यवर्णे तपसोऽधिजातो वनस्पतिस्तव वृक्षोऽथ बिल्वः ।
तस्य फलानि तपसा नुदन्तु मायान्तरा याश्च बाह्याऽअलक्ष्मीः ।।

मन्दाकिन्याः समानीतैः हेमाम्भोरुहवासितम् ।
स्नानं कुरुष्व देवेशि ! सलिलैश्च सुगन्धिभिः ।।

इति स्नानं समर्पयामि भगवती बगलायै नमः ।

इससे देवी को स्नान करावे ।

## पञ्चामृतस्नान

उपैतु मां देवसखः कीर्तिश्च मणिना सह ।
प्रादुर्भूतोऽस्मि राष्ट्रेऽस्मिन् कीर्तिमृद्धिं ददातु मे ।।
पयोदधि घृतं चैव मधु च शर्करायुतम् ।
पञ्चामृतं मयाऽऽनीतं स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम् ।।

इति पञ्चामृतस्नानं समर्पयामि भगवती बगलायै नमः ।

इससे भगवती बगला को पंचामृत से स्नान करावे ।

## उद्वर्तन (उबटन) स्नान

ॐ अठं.शुना ते अठं.शु पृच्यतां परुषा परुः ।
गन्धस्ते सोममवतु मदाय रसो ऽअच्युतः ।।
नानासुगन्धिद्रव्यं च चन्दनं रजनीयुतम् ।
उद्वर्तनं मया दत्तं स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम् ।।

इति उद्वर्तनस्नानं समर्पयामि भगवती बगलायै नमः। तदन्ते शुद्धोदकस्नानम् आचमनीयं च समर्पयामि।

इससे भगवती बगला को उद्वर्तन स्नान, तत्पश्चात् शुद्धोदक स्नान तथा आचमन करावे।

## वस्त्र तथा उपवस्त्र

क्षुत्पिपासामलां ज्येष्ठामलक्ष्मीं नाशयाम्यहम्।
अभूतिमसमृद्धिं च सर्वां निर्णुद मे गृहात्॥
पट्टकूलयुगं देवि! कञ्चुकेन समन्वितम्।
परिधेहि कृपां कृत्वा मातः श्रीबगलामुखि!॥

इति वस्त्रादिकं च समर्पयामि बगलामुख्यै नमः।

इससे वस्त्रादि चढ़ावे।

## गन्ध

गन्धद्वारां दुराधर्षां नित्यपुष्टां करीषिणीम्।
ईश्वरीं सर्वभूतानां तामिहोपह्वये श्रियम्॥
श्रीखण्डचन्दनं दिव्यं गन्धाढ्यं सुमनोहरम्।
विलेपनं च देवेशि! चन्दनं प्रतिगृह्यताम्॥

इति गन्धं समर्पयामि भगवती बगलायै नमः।

इससे चन्दन चढ़ावे[1]।

---

१. इसके वाद किसी पुस्तक में यज्ञोपवीत चढ़ाने का भी पाठ मिलता है, किन्तु यह उचित नहीं है। यथा—

स्वर्णसूत्रमयं दिव्यं ब्रह्मणा निर्मितं पुरा।
उपवीतं मया दत्तं गृहाण बगलामुखि!॥

## सौभाग्यसूत्र

सौभाग्यसूत्रं वरदे सुवर्णमणिसंयुतम् ।
कण्ठे बध्नामि देवेशि ! सौभाग्यं देहि मे सदा ।।

इति सौभाग्यसूत्रं समर्पयामि महामाया बगलायै नमः ।

इससे सौभाग्यसूत्र चढ़ावे ।

## अक्षत

मनसः काममाकूतिं वाचः सत्यमशीमहि ।
पशूनां रूपमन्नस्य मयि श्रीः श्रयतां यशः ।।
अक्षतान् निर्मलान् शुद्धान् मुक्ताफलसमन्वितान् ।
गृहाणेमान् महादेवि ! देहि मे निर्मलां धियम् ।।

इति अक्षतान् समर्पयामि ।

इससे महामाया को अक्षत चढ़ावे ।

## हरिद्रा

हरिद्रारञ्जिता देवि ! सुखसौभाग्यदायिनि ! ।
तस्मात्त्वं पूजयाम्यत्र दुःखशान्तिं प्रयच्छ मे ।।

इति हरिद्रां समर्पयामि बगलामुख्यै नमः ।

इससे हरिद्रा चढ़ावे ।

## कुङ्कुम

कुङ्कुमं कान्तिदं दिव्यं कामिनीकामसम्भवम् ।
कुङ्कुमेनाऽर्चिते देवि ! प्रसीद बगलामुखि ! ।।

इति कुङ्कुमं समर्पयामि बगलामुख्यै नमः ।

इससे कुंकुम (रोली) चढ़ावे ।

**इति उद्वर्तनस्नानं समर्पयामि भगवती बगलायै नमः । तदन्ते शुद्धोदकस्नानम् आचमनीयं च समर्पयामि ।**

इससे भगवती बगला को उद्वर्तन स्नान, तत्पश्चात् शुद्धोदक स्नान तथा आचमन करावे ।

## वस्त्र तथा उपवस्त्र

**क्षुत्पिपासामलां ज्येष्ठामलक्ष्मीं नाशयाम्यहम् ।**
**अभूतिमसमृद्धिं च सर्वां निर्णुद मे गृहात् ।।**
**पट्टकूलयुगं देवि ! कञ्चुकेन समन्वितम् ।**
**परिधेहि कृपां कृत्वा मातः श्रीबगलामुखि ! ।।**

**इति वस्त्रादिकं च समर्पयामि बगलामुख्यै नमः ।**

इससे वस्त्रादि चढ़ावे ।

## गन्ध

**गन्धद्वारां दुराधर्षां नित्यपुष्टां करीषिणीम् ।**
**ईश्वरीं सर्वभूतानां तामिहोपह्वये श्रियम् ।।**
**श्रीखण्डचन्दनं दिव्यं गन्धाढ्यं सुमनोहरम् ।**
**विलेपनं च देवेशि ! चन्दनं प्रतिगृह्यताम् ।।**

**इति गन्धं समर्पयामि भगवती बगलायै नमः ।**

इससे चन्दन चढ़ावे[1] ।

---

१. इसके वाद किसी पुस्तक में यज्ञोपवीत चढ़ाने का भी पाठ मिलता है, किन्तु यह उचित नहीं है । यथा—

**स्वर्णसूत्रमयं दिव्यं ब्रह्मणा निर्मितं पुरा ।**
**उपवीतं मया दत्तं गृहाण बगलामुखि ! ।।**

## सौभाग्यसूत्र

सौभाग्यसूत्रं वरदे सुवर्णमणिसंयुतम् ।
कण्ठे बध्नामि देवेशि ! सौभाग्यं देहि मे सदा ।।

इति सौभाग्यसूत्रं समर्पयामि महामाया बगलायै नमः ।

इससे सौभाग्यसूत्र चढ़ावे ।

## अक्षत

मनसः काममाकूतिं वाचः सत्यमशीमहि ।
पशूनां रूपमन्नस्य मयि श्रीः श्रयतां यशः ।।
अक्षतान् निर्मलान् शुद्धान् मुक्ताफलसमन्वितान् ।
गृहाणेमान् महादेवि ! देहि मे निर्मलां धियम् ।।

इति अक्षतान् समर्पयामि ।

इससे महामाया को अक्षत चढ़ावे ।

## हरिद्रा

हरिद्रारञ्जिता देवि ! सुखसौभाग्यदायिनि ! ।
तस्मात्त्वं पूजयाम्यत्र दुःखशान्ति प्रयच्छ मे ।।

इति हरिद्रां समर्पयामि बगलामुख्यै नमः ।

इससे हरिद्रा चढ़ावे ।

## कुङ्कुम

कुङ्कुमं कान्तिदं दिव्यं कामिनीकामसम्भवम् ।
कुङ्कुमेनार्ऽचिते देवि ! प्रसीद बगलामुखि ! ।।

इति कुङ्कुमं समर्पयामि बगलामुख्यै नमः ।

इससे कुंकुम (रोली) चढ़ावे ।

**सिन्दूर**

सिन्दूरमरुणाभासं जपाकुसुमसन्निभम् ।
पूजिताऽसि मया देवि ! प्रसीद बगलामुखि ! ॥

**इति सिन्दूरं समर्पयामि बगलामुख्यै नमः ।**

इससे बगलामुखी देवी के लिए सिन्दूर चढ़ावे ।

**कज्जल**

चक्षुर्भ्यां कज्जलं रम्यं सुभगे ! शान्तिकारके ! ।
कर्पूरज्योतिरुत्पन्नं गृहाण बगलामुखि ! ॥

**इति कज्जलं समर्पयामि बगलामुख्यै नमः ।**

इससे देवी को कज्जल (काजर) अर्पण करे ।

**पुष्प**

मनसः काममाकूतिं वाचः सत्यमशीमहि ।
पशूनां रूपमन्नस्य मयि श्रीः श्रयतां यशः ॥
मन्दार-पारिजातादि-पाटल-केतकानि च ।
जाती-चम्पक-पुष्पाणि गृहाणेमानि शोभने ! ॥

**इति पुष्पं समर्पयामि ।**

इससे फूल चढ़ावे ।

**पुष्पमाला**

कर्दमेन प्रजाभूता मयि सम्भव कर्दम ! ।
श्रियं वासय मे कुले मातरं पद्ममालिनीम् ॥
पद्मशंखजपुष्पादि - शतपत्रैर्विचित्रताम् ।
पुष्पमालां प्रयच्छामि ते श्रीपीताम्बरे ! शिवे ॥

**इति पुष्पमालां समर्पयामि ।**

इससे फूल की माला चढ़ावे ।

## धूप

आपः सृजन्तु स्निग्धानि चिक्लीत वस मे गृहे ।
नि च देवीं मातरं श्रियं वासय मे कुले ।।
वनस्पतिरसोद्भूतो गन्धाढ्यो गन्ध उत्तमः ।
आघ्रेयः सर्वदेवानां धूपोऽयं प्रतिगृह्यताम् ।।

इति धूपमाघ्रापयामि बगलामुख्यै नमः ।

इससे धूप दिखावे ।

## दीप

सरसिजनिलये सरोजहस्ते धवलतरांशुकगन्धमाल्यशोभे ।
भगवति हरिवल्लभे मनोज्ञे त्रिभुवनभूतिकरे प्रसीद मह्यम् ।।

आज्यं न वर्तिसंयुक्तं वह्निना योजितं मया ।
दीपं गृहाण देवेशि ! त्रैलोक्यतिमिरापहम् ।।

इति दीपं दर्शयामि ।

इससे दीप दिखलावे ।

## नैवेद्य तथा फल

आर्द्रां पुष्करिणीं यष्टिं सुवर्णां हेममालिनीम् ।
सूर्यां हिरण्मयीं लक्ष्मीं जातवेदो म ऽआवह ।।
अन्नं चतुर्विधं स्वादुरसैः षड्भिः समन्वितम् ।
नैवेद्यं गृह्यतां देवि ! भक्ति मे ह्यचलां कुरु ।।

इति नैवेद्यं फलं च निवेदयामि बगलामुख्यै नमः ।

इससे नैवेद्य तथा फल निवेदन करे ।

**ताम्बूल**

तां म ऽआवह जातवेदो लक्ष्मीमनपगामिनीम् ।
यस्यां हिरण्यं प्रभूतिं गावो दास्योऽश्वान् विन्देयं पुरुषानहम् ।।

एला-लवङ्ग-कस्तूरी-कर्पूरैः पुष्पवासिताम् ।
वीटिकां मुखवासार्थमर्पयामि सुरेश्वरि ! ।।

इति मुखवासार्थे ताम्बूलं समर्पयामि बगलामुख्यै नमः ।

इससे भगवती बगला के लिए ताम्बूल की बीड़ा अर्पण करे ।

**दक्षिणा**

यः शुचिः प्रयतो भूत्वा जुहुयादाज्यमन्वहम् ।
सूक्तं पञ्चदशर्चं य श्रीकामः सततं जपेत् ।।
पूजाफलसमृद्धयर्थं तवाग्रे स्वर्णमीश्वरि ! ।
स्थापितं ते च प्रीत्यर्थं पूर्णान् कुरु मनोरथान् ।।

इति द्रव्यदक्षिणां समर्पयामि बगलायै नमः ।

इससे द्रव्य चढ़ावे ।

**पुष्पाञ्जलि**

ॐ यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवास्तानि धर्माणि प्रथमान्यासन् ।
ते ह नाकं महिमानः सचन्त यत्र पूर्वे साध्याः सन्ति देवाः ।।

नानासुगन्धिपुष्पाणि यथाकालोद्भवानि च ।
पुष्पाञ्जलिर्मया दत्तो गृहाण बगलामुखि ! ।।

ॐ राजाधिराजाय प्रसह्य साहिने नमो वयं वैश्रवणाय कुर्महे । स मे कामान् कामकामाय मह्यं कामेश्वरो वैश्रवणो ददातु । कुबेराय वैश्रवणाय महाराजाय नमः । ॐ स्वस्ति साम्राज्यं भौज्यं स्वाराज्यं

वैराज्यं पारमेष्ठ्यं राज्यं महाराज्यमाधिपत्यमयं समन्तपर्यायै स्यात् सार्वभौमः सार्वायुषां तदा परार्धात् पृथिव्यै समुद्रपर्यन्ताया ऽएकराडिति। तदप्येष श्लोकोऽभिगीतो मरुतः परिवेष्टारो मरुत्तस्याऽवसन्गृहे ।। आवीक्षितस्य कामप्रेर्विश्वेदेवाः सभासद इति। ॐ विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतो मुखो विश्वतो वाहुरुत विश्वतस्पात्। सम्बाहुभ्यां धमति सम्पतत् त्रैर्द्यावा भूमिं जनयन् देव एकः।

इति बगलायै नमः, मन्त्रपुष्पाञ्जलिं समर्पयामि।

इससे भगवती बगलामुखी के लिए मन्त्रपुष्पाञ्जलि अर्पण करे।

## प्रदक्षिणा

यानि कानि च पापानि जन्मान्तरकृतानि च।
तानि सर्वाणि नश्यन्ति प्रदक्षिण पदे पदे ।।

इति प्रदक्षिणां समर्पयामि बगलामुख्यै नमः।

इससे बगलामुखी की प्रदक्षिणा करे।

## प्रार्थना

आराध्ये जगदम्ब ! दिव्यकविभिः सामाजिकैः स्तोतृभिः।
माल्यैश्चन्दन-कुङ्कुमैः परिमलैरभ्यर्चिते सादरात् ।।
सम्यङ्न्यासि-समस्तभूतनिवहे सौभाग्यशोभाप्रदे !।
श्रीमुग्धे ! बगले ! प्रसीद विमले ! दुःखापहे ! पाहि माम् ।।
अनया पूजया महामाया बगलामुखी प्रीयतां न मम।

'आराध्ये–' इस श्लोक को पढ़कर महामाया बगलामुखी की प्रार्थना करे। पश्चात् 'मेरी की गयी पूजा से भगवती बगलामुखी प्रसन्न हों'—ऐसा कहे और प्रणाम कर स्तोत्र-पाठ एवं जप आदि आरम्भ करे।

इति आचार्य-पण्डित-श्रीशिवदत्तमिश्रशास्त्रिकृता बगलामुखी-पूजापद्धतिः समाप्ता।



# बगला-स्तुतिः

भज बगलाम्बां स्मर बगलाम्बां
नम बगलाम्बां मन्दमते ।
यमगृह-शासन — भूरि — विलोडन-
रक्षणकरणे कोऽपि न ते ॥१॥
भज बगलाम्बां०

गृहिणी - भगिनी - तनया-सोदर—
मित्र - कुलादिक - द्रव्यकृते ।
तव नहि कोऽपि त्रिनयन-रमणिः
चरण — सरोरुह — ध्यानरते ॥२॥
भज बगलाम्बां०

जन्म गृहीत्वा यदि ह्यविधेयं
त्वद्‌गणमित्वा किं नु कृतम् ?
दुरित - कुलाचल - पक्ष-वियोजन-
पुण्य - महायुध - मुन्यमृतम् ॥३॥
भज बगलाम्बां०

द्रविणं कस्य व्रीडन - हेतु-
र्निखिलो लोको नहि यत्तृप्तः ।

साक्षाद् दयिता संक्षयहेतु
पृष्ठे कस्मात् व्रजसि तयोस्त्वम् ।।४।।
भज बगलाम्बां०

भूरि विचार्य त्वमलं शास्त्रं
लब्धः किं तेऽप्यर्धकपर्दः ।
श्रमयसि धिषणां मूढ ! किमर्थं ?
भज बगलाम्बां त्यज भव-भोगम् ।।५।।
भज बगलाम्बां०

काश्यामम्बर - परिवृतवेशो
दण्डी - कुण्डी - लुञ्चितकेशः ।
प्रवदसि तत्त्वं हृदि - कृतमहिलो
व्रतिनः केयं तव दुर्लीला ।।६।।
भज बगलाम्बां०

दृश्यो द्रष्टा दृष्टः साधन-
मेतत् त्रितयं यस्य तु विषयः ।
ज्ञेयः साक्षी तत्त्रयरहितो
द्रष्टुर्दृष्टे नहि परिलोपः ।।७।।
भज बगलाम्बां०

संसारानल - भरजित - देहः
कथमपि शान्ति नहि चेत् व्रजसि ।

अतिशय-शीतल-पुण्य - हिमाचल-
सम्भव - बल्लीमय-प्रिय-देवीम् ।।८।।
भज बगलाम्बां०

तव नहि किञ्चित् त्वं नहि कस्या-
प्यमल - सनातनरूपं त्वं च ।
धिषणासङ्गाध्यर्थं पश्यसि
अभिनवरूपं मूढ ! किमर्थम् ।।९।।
भज बगलाम्बां०

निभृता गङ्गा तटशमयित्री
रथ्या वस्त्रैर्नहि कृतकन्थै-
श्छदनैर्द्रूणां क्षुधममलं स्यात्
किमिति धनाढ्यं भजसि मदान्धम् ? ।।१०।।
भज बगलाम्बां०

अन्तर्यामी तव सुखकारी
नो चेदन्यः कः सुखकारी ।
सर्वत्राऽयं पश्ये नियमः
सोऽयं कस्मान्न हि ते रहितः ।।११।।
भज बगलाम्बां०

कृतमपि सुकृतं किं फलदं स्यात्
यदि न त्रात्री मुद्गरधातृ ।
कृतमप्यकृतं नहि फलदं स्यात्
यदि सा गोप्त्री त्रिभुवनधात्री ॥१२॥
भज बगलाम्बां०

कुरु निजकर्म त्यज दुर्व्यसनं
व्यसनी भव रे परमेश्वर्याम् ।
भव हि जनेऽस्मिन् त्वं शुभवक्ता
भव त्वमधिकः शुभकरवादी ॥१३॥
भज बगलाम्बां०

सकलो गुप्तस्तिष्ठतु तावत्
किं ते गुह्यमगुह्यसमानम् ।
गुह्यं सत्यं यत्तु तदेव
धृतहररमणी चरणसरोजम् ॥१४॥
भज बगलाम्बां०

कोऽयं लोकः कस्त्वं भूतः ?
केयं लीला विषयविलीना ।
जन्मनि जन्मनि तस्यां लीनः
स्मरसि कथं नहि भुवनाधीशाम् ॥१५॥
भज बगलाम्बां०

पूर्वं जन्मनि कस्त्वं जातो-
ऽप्यग्रे जन्मनि कस्त्वं भविता ।
सम्प्रति जन्मनि नश्वरदेहे
किमिति कुगर्वं कुरुषे मूढ ! ॥१६॥
भज बगलाम्बां०

वृद्धो जातो जरया ग्रस्तः
कफयुत - लाला - घर-घर - कण्ठः ।
पश्यसि किं त्वं कस्य कुटुम्बं
भज शरणागत-मुद्‌गर-धात्रीम् ॥१७॥
भज बगलाम्बां०

इति बगला-स्तुतिः समाप्ता ।

# बगलामुखीतन्त्रम्

## बगलामुखी-ध्यानम्

मध्ये सुधाब्धि-मणिमण्डप-रत्नवेद्यां
सिंहासनोपरि-गतां परिपीतवर्णाम् ।
पीताम्बराभरण-माल्य-विभूषिताङ्गीं
देवीं स्मरामि धृत-मुद्गर-वैरिजिह्वाम् ॥१॥

सौवर्णासन-संस्थितां त्रिनयनां पीतांशुकोल्लासिनीं
हेमाभाङ्गरुचिं शशाङ्कमुकुटां सच्चम्पक-स्रग्युताम् ।
हस्तैर्मुद्गर-पाशबद्ध-रसनां संबिभ्रतीं भूषणै-
र्व्याप्ताङ्गीं बगलामुखीं त्रिजगतां संस्तम्भिनीं चिन्तये ॥२॥

जिह्वाग्रमादाय करेण देवीं
वामेन शत्रून् परिपीडयन्तीम् ।
गदाभिघातेन च दक्षिणेन
पीताम्बराढ्यां द्विभुजां नमामि ॥३॥

## मन्त्रोद्धारः

प्रणवं स्थिरमायां च ततश्च बगलामुखीम् ।
तदन्ते सर्वदुष्टानां ततो वाचं मुखं पदम् ॥१॥
स्तम्भयेति ततो जिह्वां कीलयेति पदद्वयम् ।
बुद्धिं नाशय पश्चात्तु स्थिरमायां समालिखेत् ॥२॥
लिखेच्च पुनरोङ्कारं स्वाहेति पदमन्ततः ।
षट्त्रिंशदक्षरा विद्या सर्वसम्पत्करी मता ॥३॥

**बगलामुखीमन्त्रः**

ॐ ह्लीं बगलामुखि ! सर्वदुष्टानां वाचं मुखं पदं स्तम्भय ।
जिह्वां कीलय बुद्धिं विनाशय ह्लीं ॐ स्वाहा ॥

**यन्त्रोद्धारः**

विन्दुस्त्रिकोण-षट्कोण - वृत्ताष्टदलमेव च ।
वृत्तं च षोडशदलं यन्त्रं च भूपुरात्मकम् ॥

**पुरश्चरणम्**

पीताम्बरधरो भूत्वा पूर्वाशाभिमुखः स्थितः ।
लक्षमेकं जपेन्मन्त्रं हरिद्राग्रन्थिमालया ॥१॥
ब्रह्मचर्यरतो[1] नित्यं प्रयतो ध्यानतत्परः ।
प्रियङ्गुकुसुमेनापि पीतपुष्पेन होमयेत् ॥२॥

**अपि च**

जपमाला च देवेशि ! हरिद्राग्रन्थिसम्भवा ।
पीतासनसमारूढः पीतध्यानपरायणः ॥१॥
पीतपुष्पार्चनं नित्यमयुतं जपमाचरेत् ।
तद्दशांशकृतो होमः पीतद्रव्यैः सुशोभनैः ॥२॥

**बगलामुखीगायत्रीमन्त्रः**

ॐ बगलामुख्यै च विद्महे स्तम्भिन्यै च धीमहि ।
तन्नो देवी प्रचोदयात् ।

इति बगलामुखीतन्त्रं समाप्तम् ।

●

---

१. 'ब्रह्मचर्ययुतो' इत्यपि पाठः ।

श्रीः

आचार्य-पण्डित-श्रीशिवदत्तमिश्रशास्त्रि-विरचिता

# बगलोपासनपद्धतिः

'शिवदत्ती'-भाषाटीका-सहिता

•

प्रणम्य बगलामम्बां तदुपासनपद्धतिम् ।
प्रकाशये तदर्हेभ्यो यथागमपरम्पराम् ॥

•

## बगलामुखीपटलपद्धतिः

मन्त्रोद्धारः

प्रणवं स्थिरमायां च ततश्च बगलामुखीम् ।
तदन्ते सर्वदुष्टानां ततो वाचं मुखं पदम् ॥ १ ॥
स्तम्भयेति ततो जिह्वां कीलयेति पदद्वयम् ।
बुद्धिं नाशय पश्चात्तु स्थिरमायां समालिखेत् ॥ २ ॥
लिखेच्च पुनरोङ्कारं स्वाहेति पदमन्ततः ।
षट्त्रिंशदक्षरी विद्या सर्वसम्पत्करी मता ॥ ३ ॥

---

॥ शिवदत्ती ॥

माता बगलामुखी को प्रणाम कर, तन्त्रशास्त्र के परम्परानुसार योग्य साधकों के लिए, मैं बगलोपासनपद्धति को प्रकाशित कर रहा हूँ।

'प्रणवं स्थिरमायां च०' से 'सर्वसम्पत्करी मता' तक उच्चारण कर मन्त्रोद्धार करे ॥ १-३ ॥

मन्त्रः

ॐ ह्लीं बगलामुखि सर्वदुष्टानां वाचं मुखं स्तम्भय जिह्वां कीलय कीलय बुद्धिं नाशय ह्लीं ॐ स्वाहा ।

### पुरश्चरणम्

पीताम्बरधरो भूत्वा पूर्वाशाभिमुखः स्थितः ।
लक्षमेकं जपेन्मन्त्रं हरिद्राग्रन्थिमालया ॥ ४ ॥
ब्रह्मचर्यरतो नित्यं प्रयतो ध्यानतत्परः ।
[1]प्रियङ्गुकुसुमेनाऽपि पीतपुष्पेन होमयेत् ॥ ५ ॥

'कलौ चतुर्गुणं प्रोक्तम्' इति वचनाच्चतुर्लक्षं जपेत् । प्रातः स्नान-सन्ध्यादिकं कृत्वा, आसनशुद्धिं भूतशुद्धिं च कृत्वा, आसने चोपविश्य, तन्त्रोक्तरीत्या आचमनं प्राणायामं कृत्वा । मूल-

---

'ॐ ह्लीं बगलामुखि सर्वदुष्टानां वाचं मुखं स्तम्भय जिह्वां कीलय कीलय बुद्धिं नाशय ह्लीं ॐ स्वाहा''—यह मन्त्र है ।

पीला वस्त्र पहनकर, हल्दी के गाँठ की माला से पूर्व की ओर मुख कर बगलामुखी मन्त्र का एक लाख जप करे ॥ ४ ॥

साधक को चाहिए कि वह ब्रह्मचर्यपूर्वक निरन्तर बगलामुखी देवी का ध्यान करे । तथा प्रियंगु (मलकांगुन) के पुष्प से एवं पीले पुष्पों (कनेर-कनइल आदि) से अग्नि में होम करे ॥ ५ ॥

'कलौ चतुर्गुणं प्रोक्तम्' (कलियुग में चौगुना कहा है) इस नियम के अनुसार चार गुना अर्थात् चार लाख मन्त्र का जप करे ।

प्रातःकाल स्नान-सन्ध्यादि नित्य कर्म से निवृत्त हो आसनशुद्धि एवं भूतशुद्धि कर साधक को चाहिए कि वह अपने आसन पर बैठ जाय ।

---

१. 'स्त्रियो कङ्गु-प्रियङ्गू द्वे' इत्यमरः ।

मन्त्रेण अर्घत्रयं दत्वा, तदनन्तरं वक्ष्यमाणं पठेत् ।

विनियोगः

ॐ अस्य श्रीबगलामुखीमन्त्रस्य नारदऋषिः, त्रिष्टुप्छन्दः, बगलामुखीदेवता, ह्लीं बीजम्, स्वाहा शक्तिः; ममाऽभीष्टसिध्यर्थे जपे विनियोगः ।

ऋष्यादिन्यासः

नारदऋषये नमः, शिरसि । त्रिष्टुप्छन्दसे नमः, मुखे । बगलामुख्यै देवतायै नमः, हृदि । ह्लीं बीजाय नमः, गुह्ये । स्वाहाशक्तये नमः, पादयोः ।

करन्यासः

ॐ ह्लीं अङ्गुष्ठाभ्यां नमः । बगलामुखि तर्जनीभ्यां स्वाहा । सर्वदुष्टानां मध्यमाभ्यां वौषट् । वाचं मुखं स्तम्भय

---

उसके बाद तन्त्रोक्त रीति से आचमन, प्राणायाम करे । पुनः मूल मन्त्र से तीन बार अर्घ्य प्रदान करे, तत्पश्चात् वक्ष्यमाण (आगे वाले) मंत्र का उच्चारण करे ।

फिर दाहिने हाथ में जल लेकर, 'ॐ अस्य श्रीबगलामुखी—' से लेकर 'जपे निनियोगः' तक कहकर जल छोड़े ।

तत्पश्चात् ऋष्यादि न्यास करे—'नारदऋषये नमः' से मस्तक पर दाहिने हाथ की अँगुलियों का स्पर्श करे । उसी प्रकार 'त्रिष्टुप्छन्दसे नमः' से मुख में, 'बगलामुख्यै देवतायै नमः' से हृदय में, 'ह्लीं बीजाय नमः' से गुह्यांग में, 'स्वाहाशक्तये नमः' से अपने चरणों का स्पर्श करे ।

पूर्वोक्त प्रकार से करन्यास करे—'ॐ ह्लीं अङ्गुष्ठाभ्यां नमः' से हाथ के अँगूठे का स्पर्श करे । एवं 'बगलामुखि तर्जनीभ्यां स्वाहा' से अँगूठे

अनामिकाभ्यां हुम्। जिह्वां कीलय कीलय कनिष्ठिकाभ्यां वौषट्। बुद्धिं नाशय ह्लीं ॐ स्वाहा करतलकरपृष्ठाभ्यां फट्।

हृदयादिन्यासः

ॐ ह्लीं हृदयाय नमः। बगलामुखि शिरसे स्वाहा। सर्वदुष्टानां शिखायै वषट्। वाचं स्तम्भय कवचाय हुम्। जिह्वां कीलय कीलय नेत्रत्रयाय वौषट्। बुद्धिं नाशय ह्लीं ॐ स्वाहा अस्त्राय फट्।

मन्त्राक्षरन्यासः

ॐ नमः मूर्ध्नि। ॐ ह्लीं नमः भाले। ॐ बं नमः दक्षिणदृशि। ॐ गं नमः वामदृशि। ॐ लां नमः दक्षिणश्रोत्रे।

---

के बगलवाली अँगुली का, 'सर्वदुष्टानां मध्यमाभ्यां वैषट्' से बीच की अँगुली का, 'वाचं मुखं स्तम्भय अनामिकाभ्यां हुम्' से बीच की अँगुली के बगलवाली अँगुली का, 'जिह्वां कीलय कीलय कनिष्ठिकाभ्यां वौषट्' से दोनों हाथों की कानी अँगुली का स्पर्श करे, 'बुद्धिं नाशय ह्लीं ॐ स्वाहा करतलकरपृष्ठाभ्यां फट्' से दोनों हाथों की हथेलियों से हथेलियों की ओर, पीठों से पीठों को स्पर्श करे।

इसी प्रकार हृदयादिन्यास भी करे—'ॐ ह्लीं हृदयाय नमः' से हृदय तथा 'बगलामुखि शिरसे स्वाहा' से मस्तक, 'सर्वदुष्टानां शिखायै वषट्' से शिखा, 'वाचं मुखं स्तम्भय कवचाय हुम्' से दोनों हाथ की भुजा, 'जिह्वां कीलय कीलय नेत्रत्रयाय वौषट्' से दोनों नेत्र का स्पर्श करे, और 'बुद्धिं नाशय ह्लीं ॐ स्वाहा अस्त्राय फट्' कहकर ताली बजावे।

इसके बाद मन्त्राक्षर न्यास करे—'ॐ नमः मूर्ध्नि' से मस्तक में, 'ॐ ह्लीं नमः भाले' से भालस्थल में, 'ॐ बं नमः दक्षिणदृशि' से दाहिने नेत्र में, 'ॐ गं नमः वामदृशि' से बाँये नेत्र में, 'ॐ लां नमः

ॐ मुं नमः वामश्रोत्रे। ॐ खीं नमः दक्षिणकपोले। ॐ सं नमः वामकपोले। ॐ वं नमः दक्षिणनासापुटे। ॐ दुं नमः वामनासापुटे। ॐ ष्टां नमः ऊर्ध्वोष्ठे। ॐ नां नमः अधरोष्ठे। ॐ वां नमः मुखवृत्तौ। ॐ चं नमः दक्षिणांसे। ॐ मुं नमः वामांसे। ॐ खं नमः दक्षिणकूर्परे। ॐ पं नमः दक्षिणमणिबन्धे। ॐ दं नमः दक्षिणाङ्गुलिमूले। ॐ स्तं नमः गले। ॐ भं नमः दक्षिणकुचे। ॐ यं नमः वामकुचे। ॐ जिं नमः हृदि। ॐ ह्वां नमः नाभौ। ॐ कीं नमः कटिभागे। ॐ लं नमः गुह्ये। ॐ यं नमः वामकूर्परे। ॐ बुं नमः वाममणिबन्धे। ॐ द्धिं नमः अङ्गुलिमूले। ॐ विं नमः ऊरौ। ॐ नां नमः जानुन्योः।

---

दक्षिणश्रोत्रे' से दाहिने कान में, 'ॐ मुं नमः वामश्रोत्रे' से बाँये कान में, 'ॐ खीं नमः दक्षिणकपोले' से दाहिने कपोल में, 'ॐ सं नमः वामकपोले' से बाँये कपोल में, 'ॐ वं नमः दक्षिणनासापुटे' से दाहिने नाक में, 'ॐ दुं नमः वामनासापुटे' से बाँयीं नाक में, 'ॐ ष्टां नमः ऊर्ध्वोष्ठे' से ऊपर के होंठ में, 'ॐ नां ममः अधरोष्ठे' से नीचे के होंठ में, 'ॐ वां नमः मुखवृत्तौ' से मुख पर, 'ॐ चं नमः दक्षिणांसे' से दाहिने कन्धे में, 'ॐ मुं नमः वामांसे' से बाँयें कन्धे में, 'ॐ खं नमः दक्षिणकूर्परे' से दाहिने कूर्पर में, 'ॐ यं नमः दक्षिणमणिबन्धे' से दाहिनी कलाई में, 'ॐ दं नमः दक्षिणाङ्गुलिमूले' से दाहिनी अँगुलि के पोर में, 'ॐ स्तं नमः गले' से गले में, 'ॐ भं नमः दक्षिणकुचे' से दाहिने स्तन में, 'ॐ यं नमः वामकुचे' से बाँयें स्तन में, 'ॐ जिं नमः हृदये' से हृदय में, 'ॐ ह्वां नमः नाभौ' से नाभि में, 'ॐ कीं नमः कटिभागे' से कटि भाग में, 'ॐ लं नमः गुह्ये' से गुप्तांग में, 'ॐ यं नमः वामकूर्परे' से बाँयें कूर्पर में, 'ॐ बुं नमः वाममणिबन्धे' से बायीं कलाई

ॐ शं नमः गुल्फे । ॐ यं नमः अङ्गुलिमूले । ॐ स्वाहा नमः सर्वाङ्गे ।

ध्यानम्

मध्ये सुधाब्धि-मणिमण्डप-रत्नवेद्यां[1]
सिंहासनोपरि गतां परिपीतवर्णाम् ।
पीताम्बराभरण-माल्य-विभूषिताङ्गीं
देवीं [2]स्मरामि धृत-मुद्गर-वैरिजिह्वाम् ॥
जिह्वाग्रमादाय करेण देवीं बामेन शत्रून् परिपीडयन्तीम् ।
गदाभिघातेन च दक्षिणेन पीताम्बराढ्यां द्विभुजां नमामि ॥

एवं ध्यात्वा, मानसोपचारैः सम्पूज्य, बाह्यपूजामारभेत् । तत्र प्रथमोऽर्घ्यस्थापनम् ।

स्ववामभागे त्रिकोणमण्डलं कृत्वा तन्मध्ये ।

ॐ पृथिव्यै नमः । ॐ कमठाय नमः । ॐ शेषाय नमः । इति गन्ध-पुष्पादिना सम्पूज्य, ॐ अग्निमण्डलाय दशकलात्मने

---

में, 'ॐ ह्रिं नमः अङ्गुलिमूले' से अँगुलि के पोर में, 'ॐ विं नमः करौ' से ऊरुस्थल में, 'ॐ नां नमः जानुन्यो' से जानु में, 'ॐ शं नमः गुल्फे' से गुल्फ में, 'ॐ यं नमः अङ्गुलिमूले' से अँगुलि के मूल में, 'ॐ स्वाहा नमः सर्वाङ्गे' से समस्त अंग में कर स्पर्श करे ।

'मध्ये सुधाब्धि०' से 'द्विभुजां नमामि' तक दो श्लोक पढ़कर देवी का ध्यान करे । इस प्रकार देवी का ध्यान कर, मानसोपचार से पूजन कर, बाह्य-पूजा आरम्भ करे । सर्वप्रथम अर्घ्य स्थापन करे ।

अपनी बायीं ओर त्रिकोण मण्डल बनाकर उसके मध्य में 'ॐ पृथिव्यै नमः, ॐ कमठाय नमः, ॐ शेषाय नमः'—इस प्रकार कहकर, गन्ध,

---

१. 'वेदी' इति । २. 'भजामि' इति पाठः ।

बगलार्घ्यपात्रासनाय नमः, इति त्रिकोणोपरि त्रिपदीं निदध्यात् । तस्योपरि । ॐ दशकलात्मने अग्निमण्डलाय नमः, इति पुष्पाक्षतेन पूजयेत् । ततः, ॐ सूर्यमण्डलाय द्वादशकलात्मने बगलार्घ्यपात्राय नमः । इत्याधारोपरि अर्घ्यं संस्थाप्य, तदुपरि द्वादशकलात्मने सूर्यमण्डलाय नमः, इति सम्पूज्य, विलोमं मात्रिकां मूलञ्च पठन् जलैरापूरयेत्, जलोपरि । ॐ सोममण्डलाय षोडशकलात्मने बगलार्घ्यामृताय नमः । इति सम्पूज्य, [1]अङ्कुशमुद्रयाऽऽदित्यमण्डलात् तीर्थमावाह्य, जले षडङ्गं विन्यस्य, 'हुं' इत्यनेनाऽवगुण्ठ्य,[2] 'वं'

---

पुष्पादि से पूजन कर, 'ॐ अग्निमण्डलाय दशकलात्मने बगलार्घ्यपात्रासनाय नमः' पढ़कर उस त्रिकोण के ऊपर अर्घ्यपात्र रखकर, उसके ऊपर, 'ॐ दशकलात्मने अग्निमण्डलाय नमः' इससे पुष्प, अक्षत से पूजन करे ।

उसके बाद 'ॐ सूर्यमण्डलाय–' से 'बगलार्घ्यामृताय नमः' तक उच्चारण कर पूजन करे । तत्पश्चात् अंकुशमुद्रा से सूर्यमण्डल से तीर्थ

---

१. अङ्कुशाख्या भवेन्मुद्रा पृष्ठेनामा कनिष्ठया ।
अङ्गुष्ठे तर्जनी वक्रा सरला चापि मध्यमा ॥

—मेरुतन्त्र, अष्टम प्र०; श्लो० ३ ।

तथा च—

ऋज्वीं च मध्यमां कृत्वा तर्जनीं मध्यपर्वणि ।
संयोज्याकुञ्चयेत् किञ्चिन्मुद्रैषाऽङ्कुशसंज्ञिका ॥

—मन्त्रमहा०, पू० ख०, द्वि० तं० ।

२. अवगुण्ठनमुद्रा तु दीर्घाधोमुखतर्जनी ।
मुष्टिबद्धस्य हस्तस्य सव्यस्य भ्रामयेच्च ताम् ॥

—मेरु०, अ० प्र०, श्लो० ३५ ।

इत्यनेन [1]धेनुमुद्रयाऽमृतीकृत्य, [2]मत्स्यमुद्रयाऽऽच्छाद्य च मूलं दशधा जपेत्, योनिमुद्रां[3] प्रदर्श्य, प्रणम्येति, तेन जलेन आत्मानं पूजादिकद्रव्याणि च सिञ्चेत् ।

यन्त्रोद्धारः

बिन्दुस्त्रिकोण-षट्कोण-वृत्ताष्टदलमेव च ।
वृत्तं च षोडशदलं यन्त्रं च भूपुरात्मकम् ॥

यन्त्रं कृत्वा, तन्मध्ये पीठपूजां चरेत् । तद्यथा—ॐ मं मण्डूकाय नमः । ॐ कां कालाग्निरुद्राय नमः । ॐ ह्लीं आधार-शक्तये नमः । ॐ कूं कूर्माय नमः । ॐ धं धरायै नमः ।

---

का आवाहन कर, जल में षडङ्गन्यास कर, मुद्रा से अवगुण्ठित कर, धेनुमुद्रा से अमृती कर तथा मत्स्यमुद्रा से आच्छादित कर, मूलमन्त्र को दस बार जपे । योनिमुद्रा से प्रणाम कर अर्घ्यस्थित जल को अपने ऊपर एवं पूजन-सामग्री पर छिड़के ।

बगला का यन्त्र बनाकर उसके मध्य 'ॐ मं मण्डूकाय नमः' से 'ॐ परतत्त्वाय नमः' तक उच्चारण कर पीठ-पूजन करे ।

---

१. अन्योन्याभिमुखौ श्लिष्टौ कनिष्ठाऽनामिका पुनः ।
तथा तु तर्जनी मध्या धेनुमुद्रा प्रकीर्तिता ॥ मेरु०, अ० प्र० ।

२. दक्षपाणिपृष्ठदेशे　वामपाणितलं　न्यसेत् ।
अङ्गुष्ठौ चालयेत् सम्यङ् मुद्रेयं मत्स्यरूपिणी ॥
—म० म०, पू० ख०, द्वि० त० ।

३. मिश्रः कनिष्ठिके बद्ध्वा तर्जनीभ्यामनामिके ।
अनामिकोर्द्ध्वसंश्लिष्टे　दीर्घमध्यमयोरथ ॥
अङ्गुष्ठाग्रद्वयं　न्यस्येद्योनिमुद्रेयमीरिता ॥
—म० म०, पू० ख०, द्वि० त० ।

ॐ सुं सुधासिन्धवे नमः । ॐ श्वें श्वेतद्वीपाय[1] नमः । ॐ सुं सुराङ्घ्रिपेभ्यो नमः । ॐ मं मणिहर्म्याय नमः । ॐ हें हेम-पीठाय नमः । अग्न्यादि-पीठपादचतुष्टये । ॐ धं धर्माय नमः । ॐ ज्ञां ज्ञानाय नमः । ॐ वै वैराग्याय नमः । ॐ ऐं ऐश्वर्याय नमः । पूर्वादिपीठगात्रचतुष्टये । ॐ अं अधर्माय नमः । ॐ अं अज्ञानाय नमः । ॐ अं अवैराग्याय नमः । ॐ अं अनैश्वर्याय नमः । मध्ये । ॐ अं अनन्ताय नमः । ॐ तं तत्त्वपद्मासनाय नमः । ॐ विं विकारात्मक-केशरेभ्यो नमः । ॐ प्रं प्रकृत्यात्मक-पत्रेभ्यो नमः । ॐ पं पञ्चाशतवर्णकर्णिकायै नमः । ॐ सं सूर्यमण्डलाय नमः । ॐ इं इन्दुमण्डलाय नमः । ॐ पां पावक-मण्डलाय नमः । ॐ सं सत्त्वाय नमः । ॐ रं रजसे नमः । ॐ तं तमसे नमः । ॐ आं आत्मने नमः । ॐ अं अन्तरात्मने नमः । ॐ पं परमात्मने नमः । ॐ ज्ञां ज्ञानात्मने नमः । ॐ मां मायासत्त्वाय[2] नमः । ॐ कं कलासत्त्वाय[3] नमः । ॐ विं विद्यासत्त्वाय[4] नमः । ॐ पं परतत्त्वाय नमः ।

ततः पूर्वादि-दिक्ष्वष्टदलमध्ये च, जयादि-नवपीठशक्तीः पूजयेत् ।

---

उसके बाद पूर्व आदि दिशा में अष्टदल पर 'ॐ जयायै नमः' से 'ॐ मङ्गलायै नमः' तक पढ़कर नव शक्ति का पूजन करे ।

---

१. 'दीपाय' इति पाठः ।

२. ३, ४, 'तत्त्वाय' इति पाठः ।

